"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/तक. 114-009/2003/20-01-03."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 15 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 10 अप्रैल 2009—चैत्र 20, शक 1931

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 26 मार्च 2009

क्रमांक ई-1-22/2005/एक/2.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 2-1-2006 के द्वारा निम्नलिखित भारतीय प्रशासनिक सेवा के अधिकारियों को अधिसमय वेतनमान (रु. 18400-500-22400) में पदोन्नति प्रदाय की गई थी :—

| स. क्र. | अधिकारी का नाम | तत्कालीन पदस्थापना (दि. 1-1-2006 की स्थिति में) | वर्तमान पदस्थापना |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | श्री एस. के. पाठक, (1990) | सचिव, महामहिम राज्यपाल, आयुक्त, भू-अभिलेख. | भारत सरकार में प्रतिनियुक्ति पर (Head, Public Private Partnership |



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2009.

| (1) | (2) | (3) | (4) |
| --- | --- | --- | --- |
| | | | Initiative, Infrastucture Development Finance Company Ltd. New Delhi). |
| 2. | श्री आर. पी. जैन, (1990) | विशेष सचिव, गृह विभाग | सचिव, संस्कृति एवं पर्यटन विभाग |

2. अत: एतद्द्वारा उक्त आदेश के अनुक्रम में अधिसमय वेतनमान का लाभ दिनांक 1-1-2006 से देय होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. जॉय उम्मेन,** मुख्य सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 27 मार्च 2009

क्रमांक 288/193/2009/1-8/स्था.—श्री आर. सी. गुप्ता, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, कृषि विभाग को दिनांक 24-2-2009 से 28-2-2009 तक 05 दिवस का अर्जित अवकाश तथा दिनांक 1-1-2009 से 5-1-2009 तक 05 दिवस का लघुकृत अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री आर. सी. गुप्ता को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, कृषि विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री आर. सी. गुप्ता अवकाश पर नहीं जाते तो अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, कृषि विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**क्षेत्र सिंह,** अवर सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 9 मार्च 2009

क्रमांक 258/154/2009/1-8/स्था.—डॉ. सुरेन्द्र दुबे, विशेष कर्त्तव्यस्थ अधिकारी, संस्कृति विभाग को दिनांक 1-4-2009 से 30-4-2009 तक 30 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुए विदेश (यू. एस. ए.) प्रवास की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर डॉ. सुरेन्द्र दुबे को विशेष कर्त्तव्यस्थ अधिकारी, संस्कृति विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि डॉ. सुरेन्द्र दुबे अवकाश पर नहीं जाते तो विशेष कर्त्तव्यस्थ अधिकारी, संस्कृति विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 13 मार्च 2009

क्रमांक 787/159/2009/1-8/स्था.—श्री के. आर. मिश्रा, संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग को दिनांक 16-3-2009 से 20-3-2009 तक 05 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृति करते हुए दिनांक 14, 15, 21 एवं 22-3-2009 के सार्वजनिक अवकाश को जोड़ने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. श्री के. आर. मिश्रा के अवकाश अवधि में इनका कार्य श्री के. के. ब्राजपेयी, उप सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग अपने कार्य के साथ-साथ संपादित करेंगे.

3. अवकाश से लौटने पर श्री के. आर. मिश्रा को संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

4. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

5. प्रमाणित किया जाता है कि श्री के. आर. मिश्रा अवकाश पर नहीं जाते तो संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 24 मार्च 2009

क्रमांक 276/123/2009/1-8/स्था.—श्री डी. के. माथुर, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग को दिनांक 2-3-2009 से 7-3-2009 तक 06 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री डी. के. माथुर को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

4. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जो के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री डी. के. माथुर अवकाश पर नहीं जाते तो अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 24 मार्च 2009

क्रमांक 278/1185/2009/1-8/स्था.—श्री एस. बी. काले, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग को दिनांक 1-1-2009 से 7-1-2009 तक 07 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एस. बी. काले को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री एस. बी. काले अवकाश पर नहीं जाते तो अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 26 मार्च 2009

क्रमांक 282/172/2009/1-8/स्था.—श्री जे. एस. दीक्षित, उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, लोक निर्माण विभाग को दिनांक 18-2-2009 से 3-3-2009 तक 14 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री जे. एस. दीक्षित को उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, लोक निर्माण विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री जे. एस. दीक्षित अवकाश पर नहीं जाते तो उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, लोक निर्माण विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 26 मार्च 2009

क्रमांक 284/204/2009/1-8/स्था.—श्री के. के. बाजपेयी, उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन सामान्य, प्रशासन विभाग को दिनांक 27-3-2009 से 2-4-2009 तक 07 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुये दिनांक 3-4-2009 के सार्वजनिक अवकाश को जोड़ने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. श्री के. के. बाजपेयी के अवकाश अवधि में इनका कार्य श्री ए. के. टोप्पो, अतिरिक्त सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग अपने कार्य के साथ-साथ संपादित करेंगे.

3. अवकाश से लौटने पर श्री के. के. बाजपेयी को उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

4. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

5. प्रमाणित किया जाता है कि श्री के. के. बाजपेयी अवकाश पर नहीं जाते तो उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विजय कुमार सिंह,** अवर सचिव.

---

## ग्रामोद्योग विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 22 दिसम्बर 2008

क्रमांक एफ 1-5/2008/(6)52.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परंतुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ ग्रामोद्योग संचालनालय (रेशम प्रभाग) के तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय तथा अलिपिक वर्गीय) सेवा भर्ती के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :—

### नियम

1. **नियम का संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ :—**

(1) ये नियम "छत्तीसगढ़ ग्रामोद्योग संचालनालय (रेशम प्रभाग) के तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय तथा अलिपिक वर्गीय) सेवा भर्ती नियम, 2008" कहलायेंगे.

(2) ये छत्तीसगढ़ राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे.

2. **परिभाषाएं :—** इन नियमों में, जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो, :—

(क) सेवा के सम्बन्ध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, रेशम प्रभाग का संचालक,

(ख) "समिति" से अभिप्रेत है, भर्ती के लिए बनी चयन/पदोन्नति समिति,

(ग) "परीक्षा" से अभिप्रेत है, इन नियमों के नियम 11 के अंतर्गत सेवा में भर्ती के लिये ली गई प्रतियोगी परीक्षा,

(घ) "शासन" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ शासन,

(ङ) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल,

(च) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची,

(छ) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में विनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति,

(ज) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में विनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति,

(झ) "अन्य पिछड़ा वर्ग" से अभिप्रेत है, राज्य सरकार द्वारा, समय-समय पर संशोधित समसंख्यक अधिसूचना क्रमांक एफ-8-5-पच्चीस-4-84, तारीख 26-12-1984 द्वारा यथाविनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़ा वर्ग,

(ञ) "सेवा" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ ग्रामोद्योग संचालनालय (रेशम प्रभाग) के तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय एवं अलिपिक वर्गीय) सेवा,

(ट) "राज्य" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य.

3. **विस्तार तथा प्रवृत्ति :—** छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम 1961 में दिये गये उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक कर्मचारी पर लागू होंगे.

4. **सेवा का गठन :—** सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे, अर्थात् :—

(1) इन नियमों को लागू करते समय अनुसूची-एक में उल्लेखित पदों को मौलिक रूप से या स्थानापन्न की हैसियत से धारण करने वाले व्यक्ति,

(2) इन नियमों के लागू होने से पूर्व सेवा में भर्ती किए व्यक्ति, और

(3) इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किए व्यक्ति.

5. **वर्गीकरण, वेतनमान आदि :—** सेवा का वर्गीकरण, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या तथा उसके लिये वेतनमान तथा इससे संलग्न अनुसूची-एक में दिये गये उपबन्धों के अनुसार होगी.

परंतु शासन नियम में शामिल पदों की संख्या में, समय-समय पर स्थायी या अस्थायी तौर पर वृद्धि या कमी कर सकेगा.

6. **भरती का तरीका :—**

(1) इन नियमों के लागू होने के बाद सेवा में भर्ती निम्नलिखित तरीकों से की जाएगी, अर्थात् :—

(क) सीधी भर्ती से प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा,

(ख) अनुसूची-चार के कॉलम (3) में यथाविनिर्दिष्ट सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा,

(ग) अनुसूची-दो में उल्लेखित अनुसार निर्दिष्ट सेवाओं में निर्दिष्ट पदों पर मौलिक रूप से नियुक्त व्यक्तियों के स्थानांतरण द्वारा.

(2) उप नियम (1) के खंड (ख) या खंड (ग) के अधीन भर्ती किए गए व्यक्तियों की संख्या, किसी भी समय अनुसूची-एक में उल्लेखित कर्त्तव्य पदों की संख्या के साथ अनुसूची-दो में बताये गये प्रतिशत से अधिक नहीं होगी ;

(3) इन नियमों के उपबंधों के अधीन, भर्ती की किसी भी विशेष अवधि के दौरान भरे जाने के लिये अपेक्षित सेवा के किसी भी विशेष पद या पदों के भरने के प्रयोजन के लिये अपनाया जाने वाला भर्ती का तरीका या तरीके तथा ऐसे तरीके द्वारा भर्ती

किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा चयन समिति के परामर्श से निश्चित की जायेगी.

(4) उपनियम (1) में दी गई किसी बात के होते हुए भी, यदि नियुक्ति प्राधिकारी की राय में, सेवा की आवश्यकता को देखते हुए आवश्यक होने पर नियुक्ति प्राधिकारी, सामान्य प्रशासन विभाग की पूर्व सहमति से सेवा में भर्ती संबंधी उन तरीकों को छोड़, जिनका उक्त नियम में उल्लेख किया गया है, ऐसे अन्य तरीके को अपना सकेगा, जो शासन द्वारा इस संबंध में जारी किए गए आदेश द्वारा निर्धारित किये जायें.

(5) सीधी भर्ती से भरे जाने वाले पदों के लिए मेरिट के आधार पर चयन के लिए, शासन द्वारा मापदण्ड निर्धारित किये जा सकेंगे तथापि नियुक्ति अधिकारी द्वारा इस हेतु एक चयन समिति गठित किया जाना आवश्यक होगा, जो इस मापदण्डों के अन्यथा अन्य युक्तिसंगत मापदण्ड शासन की सहमति से अपना सकेंगे.

(6) भर्ती के समय छत्तीसगढ़ लोक सेवा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण अधिनियम, 1994 के प्रावधान तथा शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी किये जाने वाले निर्देश भी लागू होंगे.

7. **सेवा में नियुक्ति :—** इस नियमों के लागू होने के बाद सेवा में समस्त नियुक्तियां नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जायेगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति नियम 6 में उल्लिखित भर्ती के तरीकों में से किसी एक तरीके द्वारा चयन के बाद ही की जायेगी, अन्यथा नहीं.

8. **सीधी भर्ती की पात्रता संबंधी शर्तें :—** परीक्षा में प्रतियोगिता/चयन किए जाने के लिए पात्र होने के लिए अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी चाहिये, अर्थात् :—

(1) **आयु :—**

(क) परीक्षा/चयन प्रारंभ होने की तारीख के बाद आने वाली पहली जनवरी को उसने अपनी आयु के उतने वर्ष पूरे कर लिये हों जितने की अनुसूची-तीन के कॉलम (5) में उल्लिखित है, किंतु उतने वर्ष पूरे न किये हों जितने कि उक्त अनुसूची के कॉलम 6 में उल्लिखित है.

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति या अन्य पिछड़ा वर्ग का हो तो आयु की अधिकतम सीमा में अधिक से अधिक 5 वर्ष तक की छूट दी जावेगी.

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के अनुसार महिला अभ्यर्थियों की उच्चतर आयु सीमा अधिकतम पांच वर्ष तक शिथिलनीय होगी.

**टिप्पणी :—** शासकीय सेवा में उच्चतर आयु सीमा में दी जाने वाली अधिकतम छूट एक या अधिक अन्य कारणों से दी जाने वाली छूट के पश्चात् 45 वर्ष से अधिक नहीं होगी.

(घ) उन अभ्यर्थियों की अधिकतम आयु सीमा में, जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हों अथवा कर्मचारी रह चुके हों, निम्नलिखित सीमा तक तथा निम्नलिखित शर्तों के अधीन छूट दी जावेगी :—

(एक) ऐसा अभ्यर्थी, जो छत्तीसगढ़ का स्थायी अथवा अस्थायी शासकीय सेवक है, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए,

(दो) ऐसा अभ्यर्थी, जो अस्थायी रूप से पद धारण कर रहा हो तथा किसी अन्य पद के लिये आवेदन कर रहा हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिये. यह रियायत आकस्मिकता निधि से वेतन प्राप्त करने वाले कर्मचारियों, कार्यभारित कर्मचारियों तथा परियोजना कार्यान्वयन समितियों में कार्यभारित कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होगी.

(तीन) जो अभ्यर्थी, छटनी किया गया शासकीय सेवक हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पहले की गई सम्पूर्ण अस्थायी सेवा की अधिक से अधिक 7 वर्ष तक की अवधि, भले ही वह अवधि एक से

अधिक बार की सेवाओं के कारण हो, कम करने की अनुमति दी जायेगी बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले वह अधिकतम आयु सीमा से 3 वर्ष से अधिक न हो.

**स्पष्टीकरण :—** शब्द "छटनी किए गए शासकीय कर्मचारी" से तात्पर्य ऐसे व्यक्ति से है, जो इस राज्य की अथवा किसी भी संघटक इकाई की अस्थायी शासकीय सेवा में कम से कम छः मास तक निरंतर रहा हो तथा जो रोजगार कार्यालय में अपना नाम पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियुक्ति हेतु अन्यथा आवेदन पत्र देने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवामुक्त किया गया हो.

(ङ) जो भूतपूर्व सैनिक हो उसे अपनी आयु में से पूर्व में से उसके द्वारा पहले की गई संपूर्ण प्रतिरक्षा सेवा की अवधि कम करने के लिए अनुमति दी जायेगी बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह अधिकतम आयु से तीन वर्ष से अधिक न हो.

**स्पष्टीकरण :—** शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से तातर्प्य ऐसे व्यक्ति से है, जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग में रहा हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम छः माह की निरंतर सेवा में रहा हो तथा जिसकी किसी भी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन करने अथवा शासकीय सेवा नियुक्ति हेतु अन्यथा आवेदन पत्र देने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के परिणामस्वरूप अथवा स्थापना में सामान्य रूप से कमी किये जाने के कारण छटनी कर दी गई हो अथवा जो आवश्यक कर्मचारियों की संख्या से अधिक घोषित किया गया हो :—

(1) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जो मस्टरिंग आउट कन्सेशन के अधीन निर्मुक्त किये गये हों,

(2) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें दुबारा भर्ती किया गया हो, और
   (क) नियुक्ति की अल्पकालीन अवधि पूर्ण हो जाने पर,

   (ख) भर्ती संबंधी शर्त पूर्ण हो जाने पर सेवामुक्त कर दिया गया हो,

(3) मद्रास सिविल इकाई (यूनिट) के भूतपूर्व कर्मचारी,

(4) अधिकारी (सैनिक तथा असैनिक) जो संविदा पूरी होने पर सेवामुक्त किये गये हों. (जिसमें अल्पावधि सेवा में नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी शामिल है)

(5) अवकाश रिक्तियां पर छः माह से अधिक समय तक निरंतर कार्य करने के बाद सेवामुक्त किये गये अधिकारी.

(6) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जो अविधिमान्यता के कारण सेवा से सेवामुक्त कर दिये गये हों,

(7) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें इस आधार पर सेवा से मुक्त किया गया हो कि अब वे सक्षम सैनिक नहीं बन सकेंगे.

(8) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिनको गोली लग जाने तथा घाव हो जाने के कारण सेवा से अलग कर दिया गया हो.

(च) परिवार कल्याण कार्यक्रम के अंतर्गत ग्रीनकार्ड धारक अभ्यर्थी को अधिकतम आयु सीमा में 2 (दो) वर्ष की छूट दी जाएगी.

(छ) आदिम, अनुसूचित जाति तथा पिछड़ा वर्ग विकास विभाग की अन्तर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजनान्तर्गत पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पार्टनर को सामान्य अधिकतम आयु सीमा में 5 (पांच वर्ष) तक की छूट दी जाएगी.

(ज) शहीद राजीव पांडेय पुरस्कार, गुण्डाधुर सम्मान, महाराजा प्रवीर चन्द्र भंजदेव सम्मान प्राप्त खिलाड़ियों तथा

राष्ट्रीय युवा पुरस्कार प्राप्त अभ्यर्थियों के संबंध में अधिकतम आयु सीमा में 5 (पांच वर्ष) की छूट दी जावेगी.

(झ) ऐसे अभ्यर्थियों के संबंध में जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मंडल के कर्मचारी हो को अधिकतम आयु सीमा में 38 वर्ष तक की छूट दी जाएगी.

(ञ) स्वयंसेवी नगर सैनिकों एवं नगर सेना के अनायुक्त अधिकारियों को उनके द्वारा पूर्ण की गई सेवा की अवधि के पूर्ण वर्षों के बराबर अधिकतम आयु सीमा में 8 (आठ) वर्ष तक की छूट दी जाएगी, पर किसी भी दशा में आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए.

(ट) नि:शक्त अभ्यर्थियों की दशा में उच्चतम आयु सीमा में छूट राज्य शासन द्वारा समय-समय पर जारी किये गये निर्देशों के अनुसार होगी.

**टिप्पणी- (1)** ऐसे अभ्यर्थी, जो उपर्युक्त नियम 8 के उपनियम (1) के उपखंड (घ) में आयु संबंधी रियायतों के अधीन चयन हेतु पात्र पाये गये हैं, नियुक्ति के पात्र नहीं होंगे यदि आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात् या तो वे चयन के पूर्व या उसके पश्चात् सेवा से त्यागपत्र दे देते हैं. तथापि, यदि आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात् उनकी सेवा या पद से छटनी की गई हो, तो वे पात्र बने रहेंगे.

**टिप्पणी- (2)** (i) किसी भी अन्य मामले में ये आयु सीमाएं शिथिल नहीं की जायेगी,
(ii) विभागीय अभ्यर्थी को चयन के लिये उपसंजात होने के लिए अपने नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति प्राप्त करनी होगी.

(ठ) उपरोक्त के अतिरिक्त सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश भी लागू रहेंगे.

(2) **शैक्षणिक अर्हताएं :**—उनके पास सेवा के लिए निर्धारित शैक्षणिक अर्हताएं होनी चाहिए जो कि अनुसूची-तीन में दर्शायी गई है.

(3) **फीस :**— अभ्यर्थी को संचालक द्वारा निर्धारित फीस का भुगतान करना होगा.

9. **निरर्हता :**— अभ्यर्थियों की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिए सहायता प्राप्त करने हेतु किन्हीं भी साधनों से किया गया कोई भी प्रयास परीक्षा/चयन में उपस्थिति के लिए संचालक द्वारा निरर्हित ठहराया जा सकेगा.

10. **अभ्यर्थियों की पात्रता के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का निर्णय अंतिम होगा :**—परीक्षा में चयन के संबंध में किसी भी अभ्यर्थी की पात्रता अथवा अन्य बात के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का निर्णय अन्तिम होगा तथा ऐसे किसी भी अभ्यर्थी को, परीक्षा/साक्षात्कार में बैठने की अनुमति नहीं दी जायेगी, जिसे नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रवेश प्रमाण-पत्र न दिया हो.

11. **चयन/प्रतियोगी परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती :**—

(1) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा चयन समिति गठित की जावेगी, इसमें 3 सदस्य होंगे, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा चयन समिति का गठन अनुसूची-चार के कॉलम (6) में दर्शाये अनुसार की जावेगी.

(एक) सेवा में भर्ती के लिए प्रतियोगिता परीक्षा ऐसे अंतरालों से ली जावेगी जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी सरकार के परामर्श से समय-समय पर अवधारित करे.

(दो) परीक्षा, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय-समय पर, जारी किये गये निर्देशों के अनुसार चयन समिति द्वारा ली जावेगी.

(2) **चयन द्वारा सीधी भर्ती :**—

(1) सेवा में भर्ती के लिये प्रतियोगी परीक्षा ऐसे अंतरालों से ली जावेगी, जैसा कि ग्रामोद्योग संचालनालय (रेशम प्रभाग) समय-समय पर अवधारित करे.

(2) चयन समिति द्वारा सेवा में अभ्यर्थियों का चयन उनके साक्षात्कार के पश्चात् किया जायेगा.

(3) चयन समिति नियुक्ति अधिकारी द्वारा समय-समय पर गठित की जायेगी.

(4) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के व्यक्तियों के लिए सीधी भर्ती के प्रक्रम पर पदों को छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994) में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार आरक्षित किया जायेगा.

(5) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, उन अभ्यर्थियों की जो अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के सदस्य हैं, नियुक्ति पर विचार उसी क्रम में किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो.

(6) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के उन अभ्यर्थियों को जिन्हें समिति द्वारा प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए सेवा में नियुक्ति के लिये योग्य घोषित किया गया हो, यथास्थिति अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा.

(7) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार सीधी भर्ती के प्रक्रम में 30 प्रतिशत पद महिला अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रखे जायेंगे.

(8) ऐसे मामलों में जहां सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिए कुछ कालावधि का अनुभव आवश्यक शर्त के रूप में विहित किया गया है और नियुक्त अधिकारी की राय में यह पाया जाये, कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के अभ्यर्थियों के पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है वहां नियुक्त प्राधिकारी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के अभ्यर्थियों के बारे में अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा.

(9) शारीरिक रूप से विकलांग व्यक्तियों के लिए सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी आदेशों के अनुसार आरक्षण रहेगा.

परन्तु, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछडा वर्गों के अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रिक्तियों की कुल संख्या (अग्रीनत रिक्तियों को सम्मिलित करते हुए) विज्ञापित की गई कुल रिक्तियों के पचास प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी.

12. **चयन समिति द्वारा सिफारिश किये गये अभ्यर्थियों की सूची :—**

(1) नियुक्ति प्राधिकारी उन अभ्यर्थियों की योग्यता क्रम में एक सूची जो ऐसे स्तर से अर्हित हो, जैसा कि चयन समिति अवधारित करे तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के उन अभ्यर्थियों की सूची जो यद्यपि उस स्तर से अर्हित्त नहीं है फिर् भी प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए चयन समिति द्वारा सेवा में नियुक्ति के लिए उपयुक्त घोषित किये गये हैं, तैयार करेगा, सूची सर्वसाधारण की जानकारी के लिए भी प्रकाशित की जायेगी.

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जायेगा जिसमें कि उनके नाम सूची में आये हैं.

(3) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने संबंधी तथ्य ही उसे तब तक नियुक्ति का कोई अधिकार प्रदान नहीं करता जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी ऐसी जांच करने के बाद जिसे वह आवश्यक समझे, इस बात से संतुष्ट नहीं हो जाये कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिए सभी प्रकार से उपयुक्त है.

13. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति :—**

(1) पात्र अभ्यर्थियों को पदोन्नति हेतु प्रारंभिक चयन करने के लिए एक समिति गठित की जायेगी, जिसमें अनुसूची-चार में उल्लिखित सदस्य होंगे.

(2) समिति की बैठक ऐसे अंतरालों में की जायेगी जो साधारणतः एक वर्ष से अधिक की नहीं होगी.

(3) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के उपबंधों के अनुसार पदोन्नति में आरक्षण होगा. पदोन्नति के लिए उपलब्ध रिक्तियों की 16 प्रतिशत, 20 प्रतिशत तथा 14 प्रतिशत रिक्तियां क्रमशः अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के उन अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित की जायेगी जो नियम 14 के उपबंधों के अनुसार पदोन्नति के लिये पात्र हों.

14. **पदोन्नति/स्थानांतरण के लिये पात्रता संबंधी शर्तें :—**

(1) उप नियम (2) के उपबंधों के अध्यधीन समिति उन समस्त व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी, जिन्होंने उस वर्ष की पहली जनवरी को, इससे संलग्न प्रथम अनुसूची-चार के कॉलम (3) में उल्लिखित पद/सेवा पर या किसी अन्य पद या पदों पर, जिन्हें नियुक्ति प्राधिकारी ने उनके समतुल्य घोषित किया है, उतने वर्ष की सेवा पूर्ण कर ली हो जो अनुसूची-चार के कॉलम (4) में विनिर्दिष्ट है.

**स्पष्टीकरण :—** (1) परंतु यह और कि किसी कनिष्ठ व्यक्ति को उससे वरिष्ठ व्यक्ति पर अधिमान्यता देकर चयन श्रेणी/पदोन्नति करने के लिए केवल इस आधार पर विचार नहीं किया जावेगा कि उसने विहित सेवा की कालावधि पूर्ण कर ली है.

(2) चयन का क्षेत्र "योग्यता नहीं वरिष्ठता के आधार पर" भरे जाने वाले पदों के मामले में चयन सूची में सम्मिलित किये जाने वाले अधिकारियों की संख्या के सामान्यतः सात गुना तक और वरिष्ठता-सह-योग्यता के आधार पर भरे जाने वाले पदों के मामले में चयन सूची में सम्मिलित किये जाने वाले अधिकारियों की संख्या के पांच गुने तक सीमित होगा.

परंतु यदि इस प्रकार अवधारित क्षेत्र में पदोन्नति के लिए उपयुक्त कर्मचारी अपेक्षित संख्या में उपलब्ध न हो तो समिति, क्षेत्र को उस सीमा तक, जहां तक कि यह आवश्यक समझे लिखित में कारणों का उल्लेख करते हुए बढ़ा सकेगी.

15. **उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची तैयार करना :—**

(1) समिति ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी जो उपरोक्त नियम 14 में निर्धारित शर्तों को पूरी करते हों तथा जिन्हें समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति/स्थानांतरण के लिए उपयुक्त समझा गया हो. सूची में उतने नाम सम्मिलित किये जायेंगे, जितने चयन सूची बनाने की तारीख से एक वर्ष के भीतर सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण रिक्त स्थान सम्भावित हों. उपरोक्त कालावधि के दौरान होने वाली अनुपेक्षित रिक्तियों को भरने के लिए एक सूची भी तैयार की जायेगी.

(2) उपयुक्त अधिकारियों की सूची छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार तैयार की जायेगी.

(3) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के अनुसार चयन सूची के तैयारी के समय सूची में सम्मिलित अधिकारियों के नाम, अनुसूची-चार के कॉलम (3) में यथाविनिर्दिष्ट सेवा या पदों में वरिष्ठता के क्रम से रखे जाएंगे.

**स्पष्टीकरण :—** ऐसे व्यक्ति जिसका नाम चयन सूची में शामिल किया गया हो, किन्तु जिसे सूची की विधिमान्यता के दौरान पदोन्नत नहीं किया गया हो, केवल उसके पूर्वोत्तर चयन के तथ्य से ही उन व्यक्तियों के ऊपर जिन पर पश्चात्वर्ती चयन में विचार किया गया है, ज्येष्ठता का कोई दावा नहीं होगा.

16. **चयन सूची :—**

(1) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित की गई अनुसूची-चार के कॉलम तीन में दर्शाये गये पदों से अनुसूची-चार के कॉलम पांच में विनिर्दिष्ट पदों पर सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के लिए चयन सूची होगी.

(2) जिस कलेण्डर वर्ष में पदोन्नति के लिए चयन सूची तैयार की जावेगी उसकी विधिमान्यता उस कलेण्डर वर्ष के 31 दिसम्बर तक मान्य रहेगी.

परंतु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से कर्त्तव्य के निर्वहन अथवा पालन में गंभीर चूक होने की स्थिति में नियुक्ति प्राधिकारी के कहने पर चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा और यदि समिति उचित समझे तो चयन सूची से ऐसे व्यक्ति का नाम हटा सकेगा.

17. **चयन सूची से सेवा में नियुक्ति :—**

(1) सूची में सम्मिलित अधिकारियों की सेवा के संवर्ग के पदों पर नियुक्तियां छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार की जावेगी.

(2) साधारणत: उस व्यक्ति की जिसका नाम सेवा की चयन सूची में सम्मिलित हो, सेवा में नियुक्ति के पूर्व समिति से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा जब तक कि चयन सूची में उसका नाम शामिल किए जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख से बीच की अवधि में उसके कार्य में ऐसी कोई खराबी उत्पन्न न हो जाये जो नियुक्ति प्राधिकारी की राय में सेवा में नियुक्ति के लिए उसे अनुपयुक्त सिद्ध करता हो.

18. **परिवीक्षा/परीक्षण :—** परीक्षण सेवा में सीधी भर्ती किये गये प्रत्येक व्यक्ति को दो वर्ष की अवधि के लिए परिवीक्षा/परीक्षण पर नियुक्त किया जाएगा.

19. **निर्वचन :—** यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उठे तो उसे शासन को निर्दिष्ट किया जायेगा, और उस पर उसका निर्णय अंतिम होगा.

20. **शिथिलीकरण :—** इन नियमों में दी गई किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जाएगा कि वह राज्यपाल की किसी ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिसे ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से, जो उसे उचित तथा साम्यापूर्ण प्रतीत होता हो, कार्यवाही करने की शक्ति को, सीमित या कम करती है.

परंतु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जाएगा, जो इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिए कम अनुकूल हो.

21. **व्यावृत्ति :—** इन नियमों में की गई कोई भी बात अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़ा वर्गों के लिए राज्य शासन द्वारा समय-समय पर, इस संबंध में जारी किए गए आदेशों के अनुसार उपबंध किए जाने के लिए अपेक्षित आरक्षण तथा शर्तों को प्रभावित नहीं करेगी.

22. **निरसन और व्यावृत्ति :—** इन नियमों के तत्स्थानी और इनके प्रारम्भ होने के ठीक पहले लागू सभी नियम इसके द्वारा, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं.

परंतु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन किया गया कोई भी आदेश या की गई कोई कार्रवाई, इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जाएगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रेणु जी. पिल्ले**, सचिव.

# अनुसूची-एक
(नियम 5 देखिए)

## ( वर्गीकरण, वेतनमान और पदों की संख्या )

| स. क्र. | सेवा में सम्मिलित पदों का नाम | पदों की संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान | रिमार्क |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | फील्ड आफिसर | 65 | छत्तीसगढ़ ग्रामोद्योग (रेशम प्रभाग) तृतीय श्रेणी (अलिपिकीय) सेवा | 5500-175-9000 | |
| 2. | वरिष्ठ रेशम निरीक्षक | 42 | —,,— | 4500-125-7000 | |
| 3. | कनिष्ठ रेशम निरीक्षक | 60 | —,,— | 4000-100-6000 | |
| 4. | डिमांस्ट्रेटर (प्रदर्शक) | 38 | —,,— | 3500-80-4700-100-5200 | |
| 5. | वरिष्ठ सांख्यिकी सहायक | 01 | —,,— | 5000-150-8000 | |
| 6. | फिल्डमेन | 137 | —,,— | 3050-75-3950-80-4590 | |
| 7. | सहायक सांख्यिकी अधिकारी | 05 | —,,— | 5500-175-9000 | |
| 8. | फील्ड इन्वेस्टीगेटर | 06 | —,,— | 4500-125-7000 | |
| 9. | मेकेनिक | 01 | —,,— | 3050-75-3950-80-4590 | |
| 10. | डाटा एंट्री आपरेटर | 02 | —,,— | 3050-75-3950-80-4590 | |
| 11. | वाहन चालक | 14 | —,,— | 3050-75-3950-80-4590 | |
| 12. | अधीक्षक | 01 | छत्तीसगढ़ (रेशम प्रभाग) तृतीय श्रेणी (लिपिकीय) सेवा | 5500-175-9000 | |
| 13. | सहायक लेखा अधिकारी | 01 | —,,— | 5000-150-8000 | संचालनालय.कोष एवं लेखा से प्रति-नियुक्ति से |
| 14. | स्टेनोग्राफर-ग्रेड-2 | 01 | —,,— | 5500-175-9000 | |
| 15. | सहायक अधीक्षक | 06 | —,,— | 4500-125-7000 | |
| 16. | सहायक ग्रेड-1 | 02 | —,,— | 4500-125-7000 | |
| 17. | लेखापाल (ग्रेड-2) | 01 | —,,— | 4000-100-6000 | |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 18. | सहायक ग्रेड-2 | 30 | —,,— | 4000-100-6000 | इस पद के विरुद्ध 6 लेखापाल ग्रेड-2 कार्यरत हैं. |
| 19. | सहायक ग्रेड-3 | 56 | —,,— | 3050-75-3950-80-4590 | |
| 20. | स्टेनोग्राफर ग्रेड-3 | 02 | —,,— | 4500-125-7000 | |
| 21. | स्टेनोटाइपिस्ट | 01 | —,,— | 3050-75-3950-80-4590 +125 PP. | |

## अनुसूची-दो
(नियम 6 देखिए)

**भर्ती का तरीका**

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | स. क्र. | सेवा में पदों का नाम | पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले पदों की संख्या का प्रतिशत | | | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | सीधी भर्ती द्वारा | सेवा में मूल सदस्यों की पदोन्नति द्वारा | अन्य सेवा से व्यक्तियों के स्थानांतरण द्वारा | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) | (9) |
| ग्रामोद्योग विभाग | छत्तीसगढ़ ग्रामोद्योग (रेशम प्रभाग) तृतीय श्रेणी (अलिपिकीय) सेवा | 1. | फील्ड आफिसर | 65 | 30% | 70% | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 2. | वरिष्ठ रेशम निरीक्षक | 42 | - | 100% | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 3. | कनिष्ठ रेशम निरीक्षक | 60 | 70% | 30% | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 4. | डिमांस्ट्रेटर (प्रदर्शक) | 38 | - | 100% | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 5. | वरिष्ठ सांख्यिकी सहायक | 01 | - | - | - | सांख्येत्तर |
| —तदैव— | —तदैव— | 6. | फिल्डमेन | 137 | 30% | 70% | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 7. | सहायक सांख्यिकी अधिकारी | 05 | - | 100% | - | |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) | (9) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग्रामोद्योग विभाग | छत्तीसगढ़ ग्रामोद्योग (रेशम प्रभाग) तृतीय श्रेणी (अलिपिकीय) सेवा | 8. | फील्ड इन्वेस्टीगेटर | 06 | 100% | - | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 9. | डाटा एंट्री आपरेटर | 02 | 100% | - | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 10. | वाहन चालक | 14 | 100% | - | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 11. | मेकेनिक | 01 | - | - | - | मृत संवर्ग |
| —तदैव— | तृतीय श्रेणी (लिपिकीय) | 12. | अधीक्षक | 01 | - | 100% | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 13. | सहायक लेखा अधिकारी | 01 | - | - | 100% | |
| —तदैव— | —तदैव— | 14. | सहायक अधीक्षक | 06 | - | 100% | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 15. | स्टेनोग्राफर-ग्रेड-2 | 01 | - | 100% | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 16. | स्टेनोग्राफर-ग्रेड-3 | 02 | 50% | 50% | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 17. | स्टेनोटाइपिस्ट | 01 | 100% | - | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 18. | सहायक ग्रेड-1 | 02 | - | 100% | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 19. | लेखापाल ग्रेड-2 | 01 | - | 100% | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 20. | सहायक ग्रेड-2 | 30 | - | 100% | - | |
| —तदैव— | —तदैव— | 21. | सहायक ग्रेड-3 | 56 | 75% | 25% | - | ये पद उन चतुर्थ श्रेणी के विभागीय कर्मचारियों से भरे जायेंगे जिन्होंने 5 वर्षो की सेवा पूर्ण कर ली हो तथा हायर सेकेण्डरी, 10+2 शिक्षा पद्धति के तहत हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण कर ली हो |

## अनुसूची-तीन
(नियम 8 देखिए)

**( सीधी भर्ती से भरे जाने वाले व्यक्तियों की आयु तथा अर्हता )**

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | स. क्र. | सेवा में पदों का नाम | न्यूनतम आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | विहित शैक्षणिक योग्यता | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) |
| ग्रामोद्योग विभाग | छत्तीसगढ़ ग्रामोद्योग (रेशम प्रभाग) तृतीय श्रेणी (अलिपिकीय) सेवा | 1. | फील्ड आफिसर | 18 वर्ष | 35 वर्ष | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से जीव विज्ञान/कृषि विज्ञान (बी. एस. सी. जीव विज्ञान/कृषि विज्ञान) में स्नातक उपाधि. | |
| —तदैव— | —तदैव— | 2. | कनिष्ठ रेशम निरीक्षक | 18 वर्ष | 35 वर्ष | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से जीव विज्ञान/कृषि विज्ञान (बी. एस. सी. जीव विज्ञान/कृषि विज्ञान) में स्नातक उपाधि. | |
| —तदैव— | —तदैव— | 3. | फिल्डमैन | 18 वर्ष | 35 वर्ष | हायर सेकेण्डरी अथवा 10+2 शिक्षा प्रणाली के अंतर्गत हाई स्कूल परीक्षा किसी मान्यता प्राप्त बोर्ड से उत्तीर्ण. | |
| —तदैव— | —तदैव— | 4. | फील्ड इन्वेस्टीगेटर | 18 वर्ष | 35 वर्ष | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से सांख्यिकी विषय के साथ स्नातक उपाधि. | |
| —तदैव— | —तदैव— | 5. | वाहन चालक | 18 वर्ष | 35 वर्ष | आठवीं परीक्षा उत्तीर्ण एवं भारी व हल्के वाहन चलाने का लायसेंस. | |
| —तदैव— | तृतीय श्रेणी (लिपिकीय) सेवा | 6. | सहायक ग्रेड-3 | 18 वर्ष | 35 वर्ष | उच्चतर माध्यमिक या 10+2 परीक्षा पद्धति के अंतर्गत हाई स्कूल परीक्षा उत्तीर्ण एवं छत्तीसगढ़ शीघ्रलेखन एवं मुद्रलेखन परीक्षा बोर्ड या छत्तीसगढ़ सरकार की किसी मान्यता प्राप्त संस्था से हिन्दी मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण तथा किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री आपरेटर/ प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा प्रमाण-पत्र. | |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग्रामोद्योग विभाग | तृतीय श्रेणी (लिपिकीय) सेवा | 7. | स्टेनोग्राफर ग्रेड-3 | 18 वर्ष | 35 वर्ष | हायर सेकेण्डरी या 10+2 परीक्षा पद्धति के अंतर्गत हाई स्कूल परीक्षा उत्तीर्ण एवं छत्तीसगढ़ शीघ्रलेखन एवं मुद्रलेखन परीक्षा बोर्ड या छत्तीसगढ़ सरकार की किसी मान्यता प्राप्त संस्था से हिन्दी शीघ्रलेखन एवं मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण तथा किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री आपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा प्रमाण-पत्र तथा डाटा एन्ट्री का 10000 की-डिप्रेशन प्रति घंटा की गति होनी चाहिए. | |
| 1 | 2 | 8. | स्टेनोटाइपिस्ट | 18 वर्ष | 35 वर्ष | हायर सेकेण्डरी या 10+2 परीक्षा पद्धति के अंतर्गत हाई स्कूल परीक्षा उत्तीर्ण एवं छत्तीसगढ़ शीघ्रलेखन एवं मुद्रलेखन परीक्षा बोर्ड या छत्तीसगढ़ सरकार की किसी मान्यता प्राप्त संस्था से हिन्दी शीघ्रलेखन एवं मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण तथा किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री आपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा प्रमाण-पत्र तथा डाटा एन्ट्री का 10000 की-डिप्रेशन प्रति घंटा की गति होनी चाहिए. | |
| —तदैव— | —तदैव— | 9. | डाटा एन्ट्री आपरेटर | 18 वर्ष | 35 वर्ष | हायर सेकेण्डरी या 10+2 परीक्षा पद्धति के अंतर्गत हाई स्कूल परीक्षा उत्तीर्ण एवं किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री आपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा प्रमाण-पत्र तथा डाटा एन्ट्री का 8000 की-डिप्रेशन प्रति घंटा की गति होना चाहिए. | |

